# तीनलोकसम्बन्धी अकृत्रिमचैत्यालयपूजा।

चौपाई।

आठ किरोड़ऽरु छप्पन लाख। सहस सत्याणव चतुशत भाख।
जोड़ इक्यासी जिनवर थान। तीनलोक आह्वान करान ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिन-चैत्यालयानि अत्रावतरतावतरत। संवौषट्।

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजिन-चैत्यालयानि अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः।

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतकाशीतिअकृत्रिमजि-नचैत्यालयानि अत्र मम सन्निहितानि भवत भवत। वषट्।

छंद त्रिभंगी।

क्षीरोदधिनीरं, उज्जल सीरं, छान सुचीरं, भरि झारी।
अति मधुर लखावन, परम सुपावन, तृषा बुझावन गुण भारी॥
वसु कोटि सु छप्पन, लाख सताणव, सहस चारसत इक्यासी।

जिनगेह अकीर्तिम, तिहूंजगभीतर पूजत पद ले अविनासी ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजि-नचैत्यालयेभ्यो जलं निर्वपा० ॥ १ ॥

मलयागर पावन, चंदन बावन, तापबुझावन, घसि लीनो।
धरि कनककटोरी, द्वै कर जोरी, तुमपद ओरी चित दीनो ॥ वसु०

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजि-नचैत्यालयेभ्यो चन्दनं निर्वपा० ॥ २ ॥

बहुभांति अनोखे, तंदुल चोखे, लखि निरदोखे, हम लीने।
धरि कंचनथाली, तुम गुणमाली, पुञ्ज विशाली, कर दीने ॥ वसु० ॥३॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजि-नचैत्यालयेभ्यो अक्षतान् निर्वपा० ॥ ३ ॥

शुभ पुष्प सुजाती, है बहु भांती, अलि लिपटाती, लाय वरं।
धरि कनक-रकेबी, करगह लेवी, तुमपद जुगकी, भेंट धरं ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजि-

नचैत्यालयेभ्यः पुष्पं निर्वपा० ॥ ४ ॥

खुरमा गिंदौड़ा, बरफी पेड़ा, घेवर मोदक, भरि थारी ।
विधिपूर्वक कीने, घृत पय भीने, खंडमें लीने, सुखकारी ॥ वसु० ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीत्यकृत्रिमजि-
नचैत्यालयेभ्यो नैवेद्यं निर्वपा० ॥ ५ ॥

मिथ्यात महातम, छाय रह्यो हम, निजभव परणति नहिं सूजे ।
इह कारण पाकैं, दीप सजाकैं थाल धरकैं हम पूजें ॥ वसु० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीत्यकृत्रिमजि-
नचैत्यालयेभ्यो दीपं निर्वपा० ॥ ६ ॥

दशगंध कुटाके, धूप बनाके, निजकर लेके, धरि ज्वाला ।
तसु धूम उड़ाई, दशदिश छाई, बहु महकाई, अति आला ॥ वसु० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीत्यकृत्रिमजि-
नचैत्यालयेभ्यो धूपं निर्वपा० ॥ ७ ॥

बादाम छुहारे, श्रीफल धारे, पिस्ता प्यारे, द्राख वरं ।

इन आदि अनोखे, लखि निरदोखे, थाल पजोखे, भेंट धरं ॥ वसु० ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यः निर्वाप० ॥ ८ ॥

जल चंदन तंदुल, कुसुमरु नेवज, दीप धूप फल, थाल रचौं।
जयघोष कराऊं, बीन बजाऊं, अर्घ चढ़ाऊं, खूब नचौं ॥ वसु० ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्ध्यष्टकोटिषट्पञ्चासल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं निर्वपा० ॥ ९ ॥

अथ प्रत्येक अर्घ।

चौपाई—

अधोलोक जिनआगमसाख। सात कोड़ि अरु बहतरलाख ॥
श्रीजिनभवन महा छवि देइ। ते सब पूजौं बसुविध लेइ ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अधोलोकसम्बन्धीसप्तकोटिद्विसप्ततिलक्षाकृत्रिमश्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अ० नि० ॥१॥

मध्यलोकजिनमंदिरठाठ। साढ़ेचार सतक अरु आठ ॥
ते सब पूजौं अर्घ चढ़ाय। मनबचतन त्रयजोग मिलाय ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं मध्यलोकसम्बन्धि चतुःशताष्टपञ्चाशत् श्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं निर्वपा० ॥ २ ॥

अडिल्ल—ऊर्द्धलोकके माहिं भवनजिन जानिये ।
लख चौरासी सहस सत्यानव मानिये ॥
तापै धरि तेईस जजौं सिरनायकैं ।
कंचनथालमझार जलादिक लायकैं ॥३॥

ॐ ह्रीं ऊर्ध्वलोकसम्बन्धिचतुरशीतिलक्षसप्तनवतिसहस्रत्रयोविंशतिश्रीजिनचैत्यालयेभ्यो अ०

गीता छन्द ।

वसुकोटि छप्पनलाख ऊपर, सहससत्यानव मानिये ।
सत च्यारपै गिन ले इक्यासो, भवनजिनवर जानिये ॥
तिहुंलोक भीतर सातसे, सुर असुर नर पूजा करें ।
तिन भवनको हम अर्घ लेकें पूजि हैं जग दुख हरें ॥४॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्धि अष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यः पूर्णार्घ्यं नि०पा० ॥ ४ ॥

अथ जयमाला।

दोहा—अब बरणों जयमालिका, सुनो भव्य चित लाय।
जिनमंदिर तिहुं लोकके, देहु सकल दरसाय ॥ १ ॥

पद्धरी छंद।

जय अमल अनादि अनंत जान। अनिमित जु अकीर्तम अचल मान।
जय अजय अखंड अरूपधार। षट्द्रव्य नहीं दीसैं लगार ॥ २ ॥
जय निराकार अविकार होय। राजत अनंतपरदेश सोय।
जय शुद्ध सुगुण अवगाहपाय। दशदिशामाहिं इहविधि लखाय ॥३॥
यह भेद अलोकाकाश जान। तामध्य लोक नभ तीन मान ॥
स्वयमेव बन्यौ अविचल अनंत। अविनाशि अनादि जु कहत संत ॥४॥
पुरुषाअकार ठाढ़ो निहार। कटि हाथ धारि द्वै पग पसार ॥
दच्छिन उत्तर दिशि सर्व ठौर। राजू जु सात भाख्यो निचोर ॥ ५ ॥
जय पूर्व अपर दिश घाटि बाधि। सुन कथन कहूं ताको जु साधि ॥

लखि श्वभ्रतलें राजू जु सात। मधिलोक एक राजू रहात ॥६॥
फिर ब्रह्मसुरग राजू जु पांच। भू सिद्ध एक राजू जु सांच ॥
दश चार ऊंच राजू गिनाय। षटद्रव्य लये चतुकोन पाय ॥ ७ ॥
तसु वातवलय लपटाय तीन। इह निराधार लखियो प्रवीन ॥
त्रसनाड़ी तामधि जान खास। चतुकोन एक राजू जु व्यास ॥८॥
राजू उतंग चौदह प्रमान। लखि स्वयंसिद्ध रचना महान ॥
तामध्य जीव त्रस आदि देय। निज थान पाय तिष्ठें भलेय ॥९॥
लखि अधोभागमें श्वभ्रथान। गिन सात कहे आगम प्रमान ॥
षटथानमाहिं नारकि बसेय। इक स्वभ्र भाग फिर तीन भेय ॥१०॥
तसु अधोभाग नारकि रहाय। फुनि ऊर्ध्वभाग द्वय थान पाय ॥
बस रहे भवन व्यंतर जु देव। पुर हर्म्य छजं रचना स्वमेव ॥११॥
तिह थान गेह जिनराज भाख। गिन सातकोटि बहतरि जु लाख ॥

ते भवन नमों मनवचनकाय । गतिश्वभ्रहरनहारे लखाय ॥१२॥
पुनि मध्यलोक गोलाश्रकार । लखि दीप उदधि रचना विचार ॥
गिन्न श्रसंख्यात भाखे जु सन्त। लखि संभुरमन सबके जु श्रन्त ॥१३॥
इक राजुव्यासमें सर्व जान । मधिलोकतनों इह कथन मान ॥
सबमध्य दीप जंबू गिनेय । त्रयदशम रुचिकवर नाम लेय ॥१४॥
इन तेरहमें निजधाम जान । सतचार श्रठावन हैं प्रमान ॥
खग देव श्रसुर नर श्राय श्राय। पद पूज जांय शिर नाय नाय ॥१५॥
जय ऊर्द्धलोकसुरकल्पवास। तिहं थान छजे जिन भवन खास ॥
जय लाखचुरासीपै लखेय। जय सहस सत्यानव श्रौर ठेय ॥१६॥
जय बीसतीन फुनि जोड़ देय । जिनभवन श्रकीर्तम जाय लेय ॥
प्रतिभवन एक रचना कहाय। जिनविंब एकसत श्राठ पाय ॥१७॥
शतपंच धनुष उन्नत लसाय । पद्मासनजुत वर ध्यान लाय ॥

शिर तीनछत्र शोभित विशाल। त्रय पादपीठ मणिजड़ित लाल ॥१८॥
भमंडलकी छवि कौन गाय। फुनि चंवर ढुरत चौसठि लखाय॥
जय दुंदुभिरव अद्भुत सुनाय। जय पुष्पवृष्टि गंधोदकाय ॥१९॥
जय तरुअशोक शोभा भलेय। मंगल विभूति राचत अमेय॥
घटतूप छजे मणिमाल पाय। घटधूपधूम्र दिग सर्व छाय ॥ २० ॥
जय केतुपंक्ति सोहै महान। गंधर्वदेव गुन करत गान॥
सुर जनम लेत लखि अवधि पाय। तिस थान प्रथम पूजन कराय।२१।
जिनगेहतणो वरनन अपार। हम तुच्छबुद्धि किम लहत पार॥
जयदेव जिनेसुर जगत भूप। नमि 'नेम' मंगे निज देहु रूप ॥ २२ ॥

दोहा—तीनलोकमें सासते, श्रीजिनभवन विचार।
मनवचतन करि शुद्धता, पूजौं अरघ उतार ॥ २३ ॥

ॐ ह्रीं त्रैलोक्यसम्बन्धिअष्टकोटिषट्पञ्चाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीतिअकृत्रिमश्री-जिनचैत्यालयेभ्यो अर्घ्यं निर्वपा० ॥२३॥

यहां विसर्जन भी करना चाहिये

कवित्त ।

तिहुं जगभीतर श्रीजिनमंदिर, बने अकीर्तम अति सुखदाय ।
नर सुर खग करि बंदनीक जे, तिनको भविजन पाठ कराय ॥
धनधान्यादिक संपति तिनके, पुत्रपौत्र सुख होत भलाय ।
चक्री सुर खग इन्द्र होयके, करम नाश शिवपुर सुख थाय ॥ २४ ॥

( इत्याशीर्वादाय पुष्पांजलिं क्षिपेत । )

---

## अथ सिद्धचक्रपूजा ।

अडिल्ल—अष्ट करम करि नष्ट अष्ट गुण पायकैं ।
अष्टम वसुधामाहिं विराजे जायकैं ॥
ऐसे सिद्ध अनन्त मनन्न मनायकैं ।
संवौषट् आह्वान करूं हरषायकैं ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं णमोसिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र अवतर अवतर! संवौषट् ।

ॐ ह्रीं णमोसिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र तिष्ठ तिष्ठ! ठः ठः

ॐ ह्रीं णमोसिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिन्! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

त्रिभंगी ।

हिमवनगत गंगा आदि अभंगा, तीर्थ उतंगा सरवंगा ।
आनिय सुरगंगा, सलिल सुरंगा, करिमन चंगा भरि भृंगा ॥
त्रिभुवनके स्वामी त्रिभुवननामी, अंतरजामी अभिरामी ।
शिवपुरविश्रामी निजनिधिपामी, सिद्ध जजामी शिर नामी ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय श्रीसिद्धचक्राधिपतये जलं निर्वपामीति०

हरिचंदन लायो कपुर मिलायो, बहु महकायो मन भायो ।
जलसंग घसायो रंग सुहायो, चरन चढ़ायो हरखायो ॥ त्रिभु० ॥२॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय श्रीसिद्धचक्राधिपतये चंदनं निर्वपामीति

तंदुल उजियारे शशि दुति टारे, कोमल प्यारे अनियारे ।

तुषखंड निकारे जल सु पखारे, पुञ्ज तुम्हारे ढिग धारे ॥ त्रि० ॥३॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमायसर्वकर्मविनिर्मुक्तायसिद्धचक्राधिपतये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा

सुरतरुकी बारी प्रीतिबिहारी, किरिया प्यारी गुलजारी ।
भरि कञ्चन थारी माल सवारी, तुमपदधारी अतिसारी ॥ त्रिभु० ॥४॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये पुष्पं निर्वपामीति०

पकवान निवाजे स्वाद विराजे, अम्रत लाजे चुत भाजे ।
बहु मोदक छाजे घेवर खाजे, पूजन काजे करि ताजे ॥ त्रिभु० ॥५॥

ॐ ह्री अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपये नैवेद्यं निर्वपामीति० ।

आपापर भासै ज्ञान प्रकासै, चित्त विकासै तम नासै ।
ऐसे विध खासे दीप उजासे, धरि तुम पासे उल्लासे ॥ त्रिभु० ॥६॥

ॐ ह्री अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये दीप निर्वपामीति०

चुम्बक अलिमाला गन्धविशाला चन्दन कालागरु वाला ।
तसु चूर्ण रसाला करि ततकाला, अगनीज्वालामें ढाला ॥ त्रिभु० ॥७॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमायसर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये धूपं निर्वपामीति०

श्रीफल अतिभारा पिस्ता प्यारा, दाख छुहारा सहकारा।
रितु रितुका न्यारा सत्फल सारा, अपरंपारा लै धारा॥ त्रिभु०॥८॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये फलं निर्वपामीति स्वाहा

जलफलवसुवृन्दा अरघ अमन्दा, जजत अनन्दाके कंदा।
मेटे भवफन्दा, सब दुख दन्दा, हीराचन्दा, तुम बन्दा॥ त्रि० ॥९॥

ॐ ह्रीं अनाहतपराक्रमाय सर्वकर्मविनिर्मुक्ताय सिद्धचक्राधिपतये अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा

अथ जयमाला।

दोहा—ध्यानदहन विधिदारु दहि, पायो पद निरवान।
पञ्चभावजुत थिर थये, नमों सिद्धभगवान॥१॥

त्रोटक छन्द।

सुख सम्यकदर्शनज्ञान लहा। अगुरू लघु सूक्षम वीर्य महा॥
अवगाह अबाध अघायक हो। सब सिद्ध नमों सुखदायक हो॥२॥

असुरेन्द्र सुरेन्द्र नरेन्द्र जजें। भुचरेन्द्र खगेन्द्र गणेन्द्र भजें ॥
जर-जनम-मरण मिटायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥ ३ ॥
अमलं अचलं अकलं अकुलं। अछलं असलं अरलं अतुलं ॥
अरलं सरजं शिवनायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥४॥
अजरं अमरं अधरं सुधरं। अडरं अहरं अमरं अधरं ॥
अपरं असरं सब लायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥५॥
वृषवृन्द अमन्द न निन्द लहै। निरदन्द अफन्द सुछन्द रहै ॥
नित आनन्दवृन्दविधायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥६॥
भगवन्त सुसन्त अनन्तगुणो। जयवन्त महन्त नमन्त मुनी ॥
जगजन्तुतणो अघ घायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥७॥
अकलंक अटंक शुभंकर हो। निरडंक निशंक शिवंकर हो ॥
अभयंकर शंकर नाशक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥८॥

अनरंग अरंग असंग सदा। भवभंग अभंग उतंग सदा ॥
सरवंग अनंगनसायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥९॥
ब्रह्मंड जु मंडलमंडन हो। तिहु दंड प्रचंड विहंडन हो ॥
चिद्पिंड अखंड अकायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥१०॥
निरभोग सुभोग वियोग हरे। निरजोग अरोग अशोग धरे ॥
भ्रमभंजन तीक्ष्ण सायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥११॥
जय लक्ष्य अलक्ष्य सुलक्षक हो। जय दक्षक पक्षक रक्षक हो ॥
पण अक्ष प्रतक्ष खपायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥१२॥
अप्रमाद अनाद सुस्वादरता। उनमाद विवाद विषाद हता ॥
समतारमता अकषायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥१३॥
निरभेद अखेद अछेद सही। निरवेदनिवेदन वेद नही ॥
सब लोक अलोकके ज्ञायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१४॥

अमलीन अदीन अरीन हने। निजलीन अधीन अछीन बने॥
जमको घनघात बचायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१५॥
न अहार निहार विहार कबै। अविकार अपार उदार सबै॥
जगजीवनके मन भायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१६॥
असमंध अधंध अरंध भये। निरबंध अखंध अगंध ठये॥
अमनं अतनं निरवायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१७॥
निरवर्ण अकर्ण उधर्ण बली। दुखहर्ण अशर्ण सुशर्ण भली॥
बलिमोहकी फौज भगायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१८॥
अविरुद्ध अक्रुद्ध अजुद्ध प्रभू। अतिशुद्ध प्रबुद्ध समृद्ध विभू॥
परमातम पूरन पायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥१९॥
विरूप चिद्रूपस्वरूप द्युती। जसकूप अनूपमभूप भुती॥
कृतकृत्य जगत्रयनायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो॥२०॥

सब इष्ट अभीष्ट विशिष्ट हितू। उतकिष्ट वरिष्ट गरिष्ट मितू ॥
शिवतिष्ठत सर्वसहायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥२१॥
जय श्रीधर श्रीधर श्रीवर हो। जय श्रीकर श्रीभर श्रीभर हो ॥
जयरिद्धि सुसिद्धि बढ़ायक हो। सब सिद्ध नमौं सुखदायक हो ॥२२॥

दोहा—सिद्ध सुगुण को कहि सकै, ज्यों विलस्त नभमान।
हिराचन्द तातें जजै, करहु सकल कल्यान ॥२३॥

ॐ ह्रीं अनान्तपराक्रमाय सकलकर्मविनिर्मुक्ताय श्रीसिद्धचक्राधिपतये अर्घ्यं निर्वपामीति० ॥२३॥

(यहाँ पर विसर्जन भी करना चाहिये)

अडिल्ल—सिद्ध जजें तिनको नहिं आवे आपदा।
पुत्र पौत्र धन धान्य लहै सुख सम्पदा ॥
इन्द्र चन्द्र धरणेंद्र नरेन्द्र जु होयकें।
जावें मुकतिमंझार करम सब खोयकें ॥२४॥

(इत्याशीर्वादाय पुष्पाजलिं क्षिपेत)

# अथ पंचमेरुपूजा ।

गीताछन्द — तीर्थंकरोंके न्हवनजलतैं, भये तीरथ सर्वदा ।
तातैं प्रदच्छन देत सुरगन, पंचमेरनकी सदा ॥
दो जलधि ढाईदीपमें सब, गनतमूल विराजहो ।
पूजौं असी जिनधाम प्रतिमा, होहि सुख, दुख भाजही॥१॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्रावतरावतर । संवौषट् ।
ॐ ह्रीं पञ्चमेरुचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

अथाष्टक । चौपाई आंचलीबद्ध (१५ मात्रा ।)

सीतलमिष्टसुवास मिलाय । जलसौं पूजौं श्रीजिनराय ॥
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥
पांचों मेरु असी जिनधाम । सब प्रतिमाको करौं प्रनाम ॥

महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥१॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिन चैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

जलकेसरकरपूरमिलाय। गंधसौं पूजौं श्रीजिनराय ॥
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों ॥२॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥

अमल अखंड सुगंध सुहाय। अच्छतसौं पूजौं जिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥३॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो अक्षतान् निर्व० ॥३॥

बरन अनेक रहे महकाय। फूलनसौं पूजौं जिनराय।
महासुख होय, देखो नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥४॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यः पुष्पं निर्व० ॥

मनवांछित बहु तुरत बनाय। चरुसौं पूजौं श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखो नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥५॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो नैवेद्यं निर्व० ॥

तमहर उज्जल जोति जगाय। दीपसौं पूजौं श्रीजिनराय।

महासुख होय देखो नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥६॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो दीप निर्व० ॥

खेऊं अगर परिमल अधिकाय। धूपसौं पूजौं श्रीजिनराय।

महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥पांचों॥७॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो धूपं निर्व० ॥

सुरस सुवर्ण सुगंध सुभाय। फलसौं पूजौं श्रीजिनराय।

महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥पांचों० ॥८॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो फल निर्व० ॥

आठ दरबमय अरघ बनाय। 'द्यानत' पूजौं श्रीजिनराय।

महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥पांचों० ॥९॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो अर्घ्यं निर्व० ॥

जयमाल।

सोरठा—प्रथम सुदर्शन स्वाम, विजय अचल मंदर कहा।
विद्युन्माली नाम, पंचमेरु जगमैं प्रगट ॥१॥

वेसरी छन्द।

प्रथम सुदर्शन मेरु विराजै। भद्रशाल वन भूपर छाजै॥
चैत्यालय चारों सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी॥ २॥
ऊपर पाच शतक पर सोहै। नंदनवन देखत मन मोहै॥ चै० ॥ ३॥
साढ़े बासठ सहस उंचाई। वन सुमनस शोभै अधिकाई॥ चै० ॥४॥
उंचो जोजन सहस छतीसं। पांडुकवन सोहै गिरिसीसं॥ चै० ॥ ५॥
चारों मेरु समान बखानो। भूपर भद्रसाल चहुं जानो॥
चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी॥ ६॥
ऊंचे पांच शतकपर भाखे। चारों नंदनवन अभिलाखे॥

चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी ॥ ७ ॥
साढ़े पचपन सहस उतंगा। वन सौमनस चार बहुरंगा ॥
चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी ॥ ८ ॥
उच्च अठाइस सहस बताये। पांडुक चारों वन शुभ गाये ॥
चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी ॥ ९ ॥
सुर नर चारन वंदन आवें। सो शोभा हम किह मुख गावें ॥
चैत्यालय अस्सी सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी ॥ १० ॥

दोहा—पंचमेरुकी आरती, पढ़ै सुनै जो कोय।
'द्यानत' फल जानैं प्रभू, तुरत महासुख होय ॥ ११ ॥

ॐ ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो अर्घ्यं निर्वपामीति० ॥

अर्घ्य के बाद विसर्जन करना चाहिये

---

# श्रीनन्दीश्वरद्वीप (अष्टान्हिका) की पूजा।

अडिल्ल—सरब परबमें बड़ो अठाई परब है।
नंदीश्वर सुर जाहिं लिये वसु दरब है॥
हमें सकति सो नाहिं इहां करि थापना।
पूजों जिनगृह प्रतिमा है हित आपना॥ १॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र अवतर अवतर। संवौषट्। ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

कंचनमणिमय भृंगार, तीरथनीरभरा।
तिहुं धार दई निरवार, जामन मरन जरा॥
नंदीश्वरश्रीजिनधाम, बावन पुंज करों।

वसुदिन प्रतिमा अभिराम, आनन्दभाव धरों ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

भवतपहर शीतल वास, सो चन्दन नाहीं ।

प्रभु यह गुन कीजे सांच, आयो तुम ठाहीं ॥ नंदी ॥ २ ॥

ॐ ह्री श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्योसंसारतापविनाशनाय चन्दनं निर्वपामिती० ॥२॥

उत्तम अच्छत जिनराज, पुंज धरे सोहैं ।

सब जीते अच्छसमाज, तुम सम अरु को है ॥ नंदी० ॥ ३ ॥

ॐ ह्री नन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामि० ॥

तुम कामविनाशक देव, ध्याऊं फूलनसौं ।

लहुं शील लच्छमी एव, छूटूं सूलनसौं ॥ नंदी० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामि० ॥ ४ ॥

नेवज इन्द्रियबलकार, सो तुमने चूरा ।

चरु तुम ढिग सोहै सार, अचरज है पूरा ॥ नन्दी० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्य. क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामि० ॥५॥

दीपककी ज्योति प्रकाश, तुमतनमाहिं लसै ।

टूटे करमनकी राश, ज्ञानकणी दरसै ॥ नन्दी० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्वपामि ॥६॥

कृष्णागरुधूपसुवास, दशदिशि नारि वरैं ।

अति हरषभाव परकाश, मानों नृत्य करैं ॥ नन्दी० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो अष्टकर्म दहनाय धूपं निर्वपामि ॥७॥

बहुविधफल दे तिहुंकाल, आनंद राचत हैं।
तुम शिवफल देहु दयाल, सो हम जाचत हैं॥ नन्दी०॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामि ॥८॥

यह अघ कियो निज हेत, तुमको अरपत हों।
'द्यानत' कीनो शिवखेत, भूप समरपत हों॥ नन्दी० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामि ॥ ९ ॥

जयमाला।

दोहा—कातिक फागुन साढ़के, अंत आठ दिनमाहिं।
नंदीसुर सुर जात हैं, हम पूजैं इह ठाहिं॥ १ ॥

छन्द—एकसौ तरेसठ कोड़ि जोजनमहा।
लाख चौरासिया एक दिशमें लहा॥

आठमों द्वीप नंदीश्वरं भास्वरं ।

भौन बावन्न प्रतिमा नमों सुखकरं ॥ २ ॥

चारदिशि चार अञ्जनगिरी राजहीं ।

सहस चौरासिया एकदिश छाजहीं ॥

ढोलसम गोल ऊपर तले सुन्दरं । भौन० ॥ ३ ॥

एक इक चार दिशि चार शुभ बावरी ।

एक इक लाख जोजन अमल जलभरी ॥

चहुं दिशा चार बन लाख जोजन वरं ॥ भौन० ॥ ४ ॥

सोल वापीनमधि सोल गिरि दधिमुखं ।

सहस दश महा जोजन लखत ही सुखं ॥

बावरी कौन दोमाहिं दो रतिकरं । भौन० ॥ ५ ॥

शैल बत्तीस इक सहस जोजन कहे ।

चार सोलै मिले सर्व बावन लहे ॥
एक इक सीसपर एक जिनमंदिरं । भौन० ॥ ६ ॥
बिंब अठ एकसौ रतनमय सोहही ।
देव देवी सरव नयनमन मोहही ॥
पांचसै धनुष तन पद्मआसनपरं । भौन० ॥ ७ ॥
लाल नख मुख नयन स्याम अरु स्वेत हैं ।
स्यामरंग भौंह सिर केश छबि देत हैं ॥
वचन बोलत मनों हंसत कालुषहरं । भौन० ॥ ८ ॥
कोटिशशि भानुदुति तेज छिप जात है ।
महावैराग परिणाम ठहरात है ॥
वयन नहिं कहैं लखि होत सम्यकधरं । भौन० ॥ ९ ॥
सोरठा—नंदीश्वर जिनधाम, प्रतिमामहिमा को कहै ।

'द्यानत' लीनों नाम, यहै भगति सब सुख करै ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थ जिनप्रतिमाभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा। अर्घ्य के बाद विसर्जन करना चाहिये।

---

## अथ सोलहकारण पूजा।

अडिल्ल— सोलहकारण भाय तीर्थंकर जे भये।
हरषे इन्द्र अपार मेरुपै ले गये ॥
पूजा करि निज धन्य लख्यौ बहु चावसौं।
हम हू षोडशकारन भावैं भावसौं ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्रावतरतावतरत। संवौषट्।

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः।

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि ! अत्र मम सन्निहितानि भवत भवत। वषट्।

कंचनझारी निरमल नीर। पूजौं जिनवर गुनगंभीर।

भाद्र

१००

पू

परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥

दरसविशुद्धि भावना भाय । सोलह तीर्थङ्करपद्पाय ।

परमगुरु हो, जय जय नाथ परम गुरु हो ॥ १ ॥

ॐ ह्री दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यो जन्ममृत्युविनाशाय जलं निर्व० ॥

चन्दन घसौं कपूर मिलाय, पूजौं श्रीजिनवरके पाय ।

परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ २ ॥

ॐ ह्री दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यः संसारतापविनाशनाय चंदनं निर्व० ॥

तंदुल धवल सुगंध अनूप । पूजौं जिनवर तिहुं जग भूप ।

परमगुरु हो, जय जय नाथ परम गुरु हो ॥ दरश० ॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं दर्शननिशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपा०

फूल सुगंध मधुपगुंजार । पूजौं जिनवर जगआधार ।

परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः कामवानविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपा० ॥

१०

सद् नेवज बहुविध पकवान । पूजौं श्रीजिनवर गुणखान ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ५ ॥
ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्व० ॥
दीपकजोति तिमर क्षयकार । पूजूं श्रीजिनकेवलधार ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ६ ॥
ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं० ॥
अगर कपूर गंध शुभ खेय । श्रीजिनवर आगे महकेय ।
परमगुरु हो, जय जयनाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ७ ॥
ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामि० ॥
श्रीफल आदि बहुत फलसार । पूजौं जिन वांछितदातार ।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ ८ ॥
ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामि० ॥८॥
जल फल आठों द्रव्य चढ़ाय । 'द्यानत' वरत करों मनलाय ।

परमगुरु हो, जय जयनाथ परमगुरु हो ॥ दरश० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोडशकारणेभ्योऽनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामि० ॥६॥

जयमाला ।

दोहा—षोड़शकारण गुण करै, हरै चतुरगतित्रास ।
पापपुण्य सब नाशकै, ज्ञानभान परकास ॥ १ ॥

चौपाई (१६ मात्रा)

दरशविशुद्ध धरै जो कोई । ताको आवागमन न होई ॥
विनय महा धारै जो प्रानी । शिववनिताकी सखी वखानी ॥ २ ॥
शील सदा दिढ़ जो नर पालै । सो औरनको आपद टालै ॥
ज्ञानाभ्यास करै मनमाहीं । ताकैं मोहमहातम नाहीं ॥ ३ ॥
जो संवेगभाव विसतारै । सुरगमुकतिपद आप निहारै ॥
दान देय मन हरष विशेखै । इह भव जस पर भव सुख देखै ॥४॥
जो तप तपै खपै अभिलाषा । चूरै करमशिखर गुरू भाषा ॥

साधुसमाधि सदा मन लावै । तिहुं जग भोग भोगि शिव जावै ।५।
निशिदिन वैयावृत्य करैया । सो निहचै भवनीर तिरैया ॥
जो अरहंत भगति मन आनै । सो जन विषय कषाय न जानै॥६॥
जो आचारजभगति करै है । सो निर्मल आचार धरै है ॥
बहुश्रुतवंतभगति जो करई । सो नर संपूरन श्रुत धरई ॥ ७ ॥
प्रवचनभगति करै जो ज्ञाता । लहै ज्ञान परमानंददाता ॥
षटआवश्य काल जो साधै । सो ही रतनत्रय आराधै ॥८॥
धरमप्रभाव करै जो ज्ञानी । तिन शिवमारग रीति पिछानी ॥
वारसलअंग सदा जो ध्यावै । सो तीर्थंकर पदवी पावै ॥ ९ ॥
दोहा—एही सोलहभावना, सहित धरै व्रत जोय ।
देवइन्द्रनरवंद्यपद, 'द्यानत' शिवपद होय ॥१०॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोडशकारणेभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

अर्घ्य के बाद विसर्जन करना चाहिये ।

# अथ दशलक्षणधर्मपूजा ।

अडिल्ल—उत्तम छिमा मारदव आरजव भाव हैं ।
सत्य सौच संजम तप त्याग उपाव हैं ।
आकिंचन ब्रह्मचरज धर्म दश सार है ।
चहुंगति दुखतैं काढ़ि मुकतिकरतार हैं ॥१॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्रावतर अवतर । संवौषट् ।
ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा—हेमाचलको धार, मुनिचित सम शीतल सुलभ ।
भवआताप निवार, दसलच्छन पूजौं सदा ॥१॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय जलं निर्वपामि० ॥१॥

चन्दन केशर गार, होय सुवास दशों दिशा । भवआ० ॥२॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय चंदनं निर्वपामि० ॥२॥

अमल अखंडित सार, तंदुल चंद्रसमान शुभ ॥ भवआ० ॥३॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय अक्षतान् निर्वपा० ॥३॥

फूल अनेक प्रकार, महकैं ऊरधलोक लों । भवआ० ॥४॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय पुष्पं निर्वपा० ॥४॥

नेवज विविध निहार, उत्तम षटरससंजुगत ॥ भवआ० ॥५॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय नैवेद्यं निर्वपा० ॥५॥

बाति कपूर सुधार, दीपकजोति सुहावनी ॥ भवआ० ॥६॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय दीपं निर्वपा० ॥६॥

अगर धूप विस्तार, फैलै सर्व सुगन्धता ॥ भवआ० ॥७॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय धूपं निर्वपा० ॥७॥

फलकी जाति अपार, घ्रान नयन मनमोहने ॥ भवआ० ॥८॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय फलं निर्वपा० ॥८॥

आठों दरब संवार, 'द्यानत' अधिक उछाहसों ॥ भवआ० ॥६॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्मायार्घ्यं निर्वपा० ॥६॥

## अङ्ग पूजा।

सोरठ—पीड़ैं* दुष्ट अनेक, बांध मार बहुविधि करैं।
धरिये छिमा विवेक, कोप न कीजे पीतमा ॥१॥

चौपाईमिश्रित गीताछन्द।

उत्तमछिमा गहो रे भाई। इहभव जस परभव सुखदाई ॥
गाली सुनि मन खेद न आनो। गुनको औगुन कहै अयानो ॥
कहि है अयानो वस्तु छीनै, बांध मार बहुविधि करै।
घरतैं निकारै तन विदारै, वैर जो न तहां धरै ॥

*कहीं कहीं सोरठा कहकर प्रत्येक धर्मकी स्थापना करते हैं और फिर आगेकी चौपाई तथा गीतिका कहकर अर्घ चढ़ाते हैं और कहीं सोरठेके अन्तमें भी अर्घ चढ़ाते हैं और चौपाई-गीतिकाके अन्तमें भी अर्घ चढ़ाते हैं। यथार्थमें सोरठा और चौपाई-गीतिकाके अन्तमें एक एक धर्मका अलग अथवा एक एक अर्घ चढ़ाना चाहिये।

तैं करम पूरब किये खोटे, सहे क्यों नहिं जीयरा ।
अतिक्रोधअगनि बुझाय प्रानी, साम्य जल ले सीयरा ॥१॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमाधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

मान महाविषरूप, करहिं नीचगति जगतमें ।
कोमल सुधा अनूप, सुख पावे प्रानी सदा ॥२॥

उत्तम मार्दवगुन मन माना । मान करनको कौन ठिकाना ॥
वस्यो निगोदमाहिं तैं आया । दमरी रूंकन भाग विकाया ॥

रूकन विकाया भागवशतैं, देव इकइन्द्री भया ।
उत्तम मुआ चांडाल हुआ, भूप कीड़ोंमें गया ॥
जीतव्य-जोवन-धन-गुमान, कहा करै जलबुदबुदा ।
करि विनय बहुगुन बड़े जनकी, ज्ञानका पावै उदा ॥२॥

ॐ ह्रीं उत्तममार्दवधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥

कपट न कीजै कोय, चोरनके पुर ना बसै।

सरल सुभावी होय, ताके घर बहु संपदा ॥३॥

उत्तमआर्जवरीति वखानी। रञ्चक दगा बहुत दुखदानी ॥

मनमें हो सो वचन उचरिये। वचन होय सो तनसौं करिये ॥

करिये सरल तिहुं जोग आपने, देख निरमल आरसो।

मुख करै जसा लखै तैसा, कपटप्रीति अंगारसी ॥

नहिं लहै लछमी अधिक छलकरि, करमबंध बिसेखता।

भय त्यागि दूध बिलाव पीवे, आपदा नहिं देखता ॥३॥

ॐ ह्रीं उत्तमार्जवधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥३॥

धरि* हिरदै संतोष, करहु तपस्या देहसौं।

शौच सदा निरदोष, धरम बड़ौ संसारमें ॥४॥

* तत्त्वार्थसूत्रमें सत्यसे पहले शौचधर्मको कहा है, इस कारण इस पूजामें भी हमने तत्त्वार्थसूत्रके पाठानुसार शौचधर्मको पहले कर दिया है।

उत्तम शौच सर्व जग जाना। लोभ पापको बाप बखाना॥
आसा-पास महा दुखदानो। सुख पावै संतोषी प्रानी॥
प्रानी सदा शुचि शीलजपतप, ज्ञानध्यानप्रभावतैं।
नित गंगजमुन समुद्र न्हाये, अशुचिदोष सुभावतैं॥
ऊपर अमल मल भर्यो भीतर, कौन विध घट शुचि कहैं।
बहु देह मैली सुगुनथैली, शौचगुन साधू लहैं॥४॥

ॐ ह्रीं उत्तमशौचधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥४॥

कठिन वचन मति बोल, परनिन्दा अरु झूठ तज।
सांच जवाहर खोल, सतवादी जगमें सुखी॥५॥
उत्तम सत्यवरत पालीजै। परविश्वासघात नहिं कीजै।
सांचे झूठे मानुष देखो। आपनपूत स्वपास न पेखो॥
पेखो तिहायत पुरुष सांचेको, दरब सब दीजिये।

मुनिराजश्रावककी प्रतिष्ठा, सांचगुन लख लीजिये ॥
ऊंचे सिंहासन बैठि बसुनृप, धरमका भूपति भया ।
बसु झूठसेती नरक पहुंचा, सुरगमें नारद गया ॥५॥

ॐ ह्री उत्तमसत्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

काय छहों प्रतिपाल, पञ्चेंद्री मन वश करो ।
संजमरतन संभाल, विषयचोर बहु फिरत हैं ॥६॥

उत्तम संजम गहु मन मेरे । भवभवके भाजै अघ तेरे ॥
सुरग नरकपशुगतिमें नाहीं । आलसहरन करन सुख ठाहीं ॥
ठाहीं पृथी जल आग मारुन, रूखत्रय करुना धरो ।
सपरसन रसना घ्रान नैना, कान मन सब बश करो ॥
जिस बिना नहिं जिनराज सीझे तू रुलो जगकीचमें ॥
इक घरी मत बिसरो करो नित, आयु जममुखबीचमें ॥६॥

ॐ ह्रीं उत्तमसत्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

तप चाहैं सुरराय, करमसिखरको वज्र है।
द्वादशविधि सुखजाय, क्यों न करै निज सकति सम ॥७॥
उत्तम तप सबमाहिं बखाना। करमशिखरको वज्र समाना ॥
वस्यो अनादिनिगोदमझारा। भूविकलत्रय पशुतन धारा ॥
धारा मनुष तन महादुर्लभ सुकुल आयु निरोगता।
श्रीजैनवानी तत्त्वज्ञानी, भई विषमपयोगता ॥
अति महादुरलभ त्याग विषय, कषाय जो तप आदरै।
नरभवअनूपमकनकघरपर, मणिमयी कलसा धरै ॥७॥

ॐ ह्रीं उत्तमतपोधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥७॥

दान चार परकार, चारसंघको दीजिये।
धन विजुली उनहार, नरभवलाहो लीजिये ॥८॥

उत्तमत्याग कह्यो जगसारा। औषधि शास्त्र अभय आहारा ॥
निहचै रागद्वेष निरवारै। ज्ञाता दोनों दान संभारै ॥
दानैं संभारै कूपजलसम, दरब घरमें परिनया।
निज हाथ दीजे साथ लीजे, खाय खोया बह गया ॥
धनि साध शास्त्र अभयदिवैया, त्याग राग विरोधकों ॥
बिन दान श्रावक साध दोनों, लहैं नाहीं बोधकों ॥८॥

ॐ ह्रीं उत्तमत्यागधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥८॥

परिग्रह चौविस भेद, त्याग करैं मुनिराजजी।
तिसनाभाव उछेद, घटती जान घटाइये ॥९॥

उत्तम आकिंचन गुण जानो। परिग्रहचिन्ता दुख ही मानो ॥
फांस तनकसी तनमें सालै। चाह लङ्गोटीकी दुख भालै ॥
भालै न समता सुख कभी नर, बिना मुनिमुद्रा धरै।

धनि नगनपर तन नगन ठाड़े, सुर असुर पायनि परैं ॥
घरमाहिं तिसना जो घटावै, रुचि नहीं संसारसौं ।
बहुधन बुरा हू भला कहिये, लीन पर उपगारसौं ॥६॥

ॐ ह्रीं उत्तमाकिञ्चन्यधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

शीलबाड़ि नौ राख, ब्रह्मभाव अन्तर लखो ।
करि दोनों अभिलाख, करहु सफल नरभव सदा ॥१०॥

उत्तम ब्रह्मचर्य मन आनौ । माता बहिन सुता पहिचानौ ॥
सहैं बानवर्षा बहु सूरे । टिकैं न नयन बान लखि कूरे ॥
कूरे तियाके अशुचितनमें, कामरोगी रति करैं ।
बहु मृतक सड़हिं मसानमाहीं, काक ज्यों चोंचैं धरैं ॥
संसारमें विषबेल नारी, तजि गये जोगीश्वरा ।
'द्यानत' धरमदशपैड़ि चढ़िकैं, शिवमहलमें पग धरा ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं उत्तमब्रह्मचर्यधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१०॥

जयमाला।

दोहा—दशलच्छन बंदौं सदा, मनवांछित फलदाय।
कहों आरती भारती, हमपर होहु सहाय ॥ १ ॥

उत्तमछिमा जहां मन होई। अंतरबाहर शत्रु न कोई ॥
उत्तममार्दव विनय प्रकासै। नानाभेद ज्ञान सब भासे ॥ २ ॥
उत्तमआर्जव कपट मिटावै। दुरगति त्यागि सुगति उपजावे ॥
उत्तमशौच लोभपरिहारी। संतोषी गुनरतन भंडारी ॥ ३ ॥
उत्तमसत्यवचन मुख बोलै। सो प्रानी संसार न डोलै ॥
उत्तमसंयम पालै ज्ञाता। नरभव सफल करै ले साता ॥ ४ ॥
उत्तमतप निरवांछित पालै। सो नर करमशत्रुको टालै ॥
उत्तमत्याग करै जो कोई। भोगभूमि-सुर-शिवसुख होई ॥ ५ ॥

उत्तमआकिंचनव्रतधारै । परमसमाधिदशा विसतारै ॥
उत्तमब्रह्मचर्य मन लावै । नरसुरसहित मुकतिफल पावै ॥ ६ ॥

दोहा—करे करमकी निरजरा, भवपींजरा विनाशि ।
अजर अमरपदकों लहै, 'द्यानत' सुखकी राशि ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं उत्तमक्षमामार्दवार्जवशौचसत्यसंयमतपस्त्यागाकिञ्चन्यब्रह्मचर्यदशलक्षणधर्माय पूर्णार्घ्यं निर्वपामिति स्वाहा ।

अर्घ्य के बाद विसर्जन करना चाहिये

## अथ रत्नत्रय पूजा ।

दोहा—चहुंगतिफणिविषहरनमणि, दुखपावक जलधार ।
शिवसुखसुधासरोवरी, सम्यक्त्रयी निहार ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय ! अत्रावतरावतर । संवौषट् ।
ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा—क्षीरोदधि उनहार, उज्जल जल अति सोहना।
जनमरोगनिरवार, सम्यक्‌रत्नत्रय भजों ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय जन्मरोगविनाशनाय जलं निर्वपामी० ॥१॥

चंदन केसर गारि, परिमल महा सुरंगमय। जन्मरो० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय भवतापविनाशनाय चंदन निर्वपामी० ॥२॥

तंदुल अमल चितार, वासमती सुखदासके। जन्मरो० ॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामी० ॥३॥

महकैं फूल अपार, अलि गुंजैं ज्यों थुति करैं। जन्मरो० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय कामबाणविध्वंशनाय पुष्पं निर्वपामी० ॥४॥

लाडू बहु विस्तार, चीकन मिष्ट सुगंधयुत। जन्मरो० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामी० ॥५॥

दीपरतनमय सार, जोत प्रकाशै जगतमें। जन्मरो० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामी० ॥६॥

धूप सुवास विथार, चन्दन अगर कपूरकी । जन्मरो० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामी० ॥७॥

फलशोभा अधिकार, लौंग छुहारे जायफल । जन्मरो० ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामी० ॥८॥

आठ दरब निरधार, उत्तमसों उत्तम लियो । जन्मरो० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामी० ॥९॥

सम्यकदरसनज्ञान, व्रत शिवमग तीनों मयी ।

पार उतारन जान, 'द्यानत' पूजौं व्रतसहित ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामी० ॥१०॥

---

## दर्शनपूजा ।

दोहा—सिद्ध अष्टगुनमय प्रगट, मुक्तजीवसोपान ।

जिह विन ज्ञानचरित अफल, सम्यकदर्श प्रधान ॥ १ ॥

११७

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शन अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शन ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शन ! अत्र मम सन्निहितं भव भव । वषट् ।

सोरठा—नीर सुगंध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै ।
सम्यक्दर्शनसार, आठअंग पूजौं सदा ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

जल केसर घनसार, ताप हरै शीतल करै । सम्य० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै । सम्य० ॥३॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

पुहुप सुवास उदार, खेद हरै मन सुचि करै । सम्य० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

नेवज विविध प्रकार, छुधा हरै थिरता करै । सम्य० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

दीपज्योतितमहार, घटपट परकाशै महा। सम्यकद० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

धूप घ्रानसुखकार, रोग निघन जड़ता हरै। सम्यकद० ॥ ७॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

श्रीफलआदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै। सम्य० ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु। सम्य० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

जयमाला।

दोहा—आप आप निहचै लखै, तत्वप्रीति व्योहार।

रहितदोष पच्चीस है, सहित अष्ट गुन सार ॥ १ ॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकदरसन रतन गहीजै। जिनवचमैं सन्देह न कीजै।

इहभव विभवचाह दुखदानी । परभवभोग चहै मत प्रानी ॥
प्रानी गिलान न करि अशुचि लखि, धरम गुरुप्रभु परखिये ।
परदोष ढकिये धरम डिगतेको सुथिर कर हरखिये ॥
चउसंघको वात्सल्य कीजे, धरमकी परभावना ।
गुण आठसों गुन आन लहिकैं इहां फेर न आवना ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं अष्टांगसहितपञ्चविंशतिदोषरहिताय सम्यग्दर्शनाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा

---

## ज्ञानपूजा ।

दोहा—पञ्चभेद जाके प्रगट, ज्ञेय प्रकाशन भान ॥
मोह-तपन-हर-चन्द्रमा, सोई सम्यकज्ञान ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र अवतर अवतर ! संवौषट् ।

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा—नीर सुगन्ध अपार त्रिषा हरे मल छय करै ।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

जलकेसर घनसार, ताप हरै शीतल करै । सम्यकज्ञा० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविध सम्यग्ज्ञानाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै । सम्यकज्ञा० ॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

पुहुपसुवास उदार, खेद हरै मन सुचि करै । सम्यकज्ञा० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

नेवज विविधप्रकार, छुधा हरै थिरता करै । सम्यकज्ञा० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

दीपज्योति तमहार घटपट परकाशै महा । सम्यकज्ञा० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

धूप घ्रानसुखकार, रोग विघन जड़ता हरै। सम्यकज्ञा० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

श्रीफलआदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै। सम्यकज्ञा० ॥ ८॥

ॐ ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥८॥

जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु। सम्यकज्ञा० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय अर्घ्यं, निर्वपामीति स्वाहा। ९।

जयमाला।

दोहा—आप आप जानै नियत, ग्रन्थपठन व्योहार।
संशय विभ्रम मोह विन, अष्टअङ्ग गुनकार ॥ १ ॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकज्ञानरतन मन भाया। आगम तीजा नैन बताया।
अच्छर शुद्ध अरथ पहिचानौ। अच्छर अरथ उभय संग जानौ ॥
जानौ सुकालपठन जिनागम, नाम गुरु न छिपाइए।

तपरीति गहि बहु मान देकैं, विनयगुन चित लाइए ॥
ए आठभेद करम उछेदक, ज्ञानदर्पन देखना ।
इस ज्ञानहीसों भरत सीझा, और सब पटपेखना ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

---

## अथ चारित्रपूजा ।

दोहा—विषयरोगऔषध महा, दवकषाय जलधार ।
तीर्थंकर जाकों धरैं, सम्यकचारितसार ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशसम्यक्चारित्र ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।
ॐ ह्रीं त्रयोदशविध सम्यक्चारित्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा—नीर सुगन्ध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै ।
सम्यकचारित धार, तेरहविध पूजौं सदा ॥ १ ॥

ॐ ह्री त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।

जल केशर घनसार, ताप हरै शीतल करै । सम्यकचा० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय चंदन निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै । सम्यकचा० ॥ ३ ॥

ॐ ह्री त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ॥

पुहुपसुवास उदार, खेद हरै मन सुचि करै । सम्यकचा० ॥ ४ ॥

ॐ ह्री त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

नेवज विविधप्रकार, छुधा हरै थिरता करै । सम्यकचा० ॥ ५ ॥

ॐ ह्री त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

दीपजोति तमहार, घटपट परकाशै महा । सम्यकचा० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

धूप घ्रान सुखकार, रोग विघन जड़ता हरै । सम्यकचा० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥७॥

श्रीफलआदि विथार, निश्चय सुरशिवफल करै। सम्यकचा० ॥८॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥८॥

जल गंधाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु। सम्यकचा० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

जयमाला।

दोहा—आपआप थिर नियत नय, तपसंजम व्योहार।
स्वपर दया दोनों लिये, तेरहविध दुखहार ॥ १ ॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकचारित रतन संभालो। पांच पाप तजिकैं व्रत पालो।
पंचसमिति त्रय गुपति गहीजै। नर भव सफल करहु तन छीजै ॥१॥
छीजै सदा तनको जतन यह, एक संजम पालिये।
बहु रुल्यो नरकनिगोद माहिं, कषायविषयनि टालिये ॥
शुभकरमजोग सुघाट आया, पार हो दिन जात है।

'द्यानत' धरमकी नाव बैठो, शिवपुरी कुशलात है ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

समुच्चय जयमाला ।

दोहा—सम्यकदरशन ज्ञान व्रत; इन बिन मुकत न होय ।
अंध पंगु अरु आलसी, जुदे जले दव-लोय ॥ १ ॥

चौपाई १६ मात्रा

तापै ध्यान सुथिर बन आवे । ताके करमबंध कट जावै ॥
तासौं शिवतिय प्रीति बढ़ावे । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥ २ ॥
ताकौ चहुंगतिके दुःख नाहीं । सो न परे भवसागरमाहीं ॥
जनम जरा मृतु दोष मिटावैं । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावे ॥ ३ ॥
सोई दशलच्छनको साधे । सो सोलहकारण आराधै ॥
सो परमातम पद उपजावै । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥ ४ ॥
सोई सकचक्रिपद लेई । तीनलोकके सुख विलसेई ॥

सो रागादिक भाव वहावै। जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥ ५ ॥
सोई लोकालोक निहारै। परमानन्ददशा विसतारै॥
आप तिरै औरन तिरवावै। जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥ ६ ॥
दोहा—एकस्वरूपप्रकाश निज, वचन कह्यो नहिं जाय।
तीनभेद व्योहार सब, द्यानतकों सुखदाय ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रतनत्रयाय महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

( अर्घके बाद विसर्जन करना चाहिये )

## अथ चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रपूजा।

सोरठा—परम पूज्य चौबीस, जिहं जिहं थानक शिव गये।
सिद्धभूमि निशदीस, मनवचतन पूजा करों ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि। अत्र अवतर अवतर। संवौषट्।
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि। अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः।
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकर निर्वाणक्षेत्राणि। अत्र मम सन्निहितानि भवत भवत। वषट्।

गीता छन्द ।

शुचि क्षीरदधिसम नीर निरमल, कनकझारीमें भरौं ।
संसारपार उतार स्वामी, जोर कर विनती करौं ॥
सम्मेदगिरि गिरनार चम्पा, पावापुरि कैलासकौं ।
पूजों सदा चौबीसजिननिर्वाणभूमिनिवासकौं ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

केसर कपूर सुगंध चंदन, सलिल शीतल विस्तरौं ।
भवपापको संताप मेटौ, जोर कर विनतो करौं ॥ सम्मे० ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यश्चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥२।

मोतीसमान अखंड तंदुल, अमल आनंदधरि तरौं ।
औगुन हरौ गुन करौ हमको, जोर कर विनती करौं ॥सम्मे० ॥३॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशनितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥३॥

शुभफूलरास सुवासवासित, खेद सब मनके हरौं ।

दुखधाम काम विनाश मेरो, जोर कर विनती करौं। सम्मे० ॥४॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥४॥

नेवजअनेकप्रकार जोग, मनोग धरि भय परिहरौं।

यह भूखदूखन टार प्रभुजी, जोर कर विनती करौं॥ सम्मे० ॥५॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकर निर्वाणक्षेत्रेभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

दीपक प्रकाश उजास उज्जल, तिमिरसेती नहिं डरौं।

संशयविमोह विभरम-तमहर, जोर कर विनती करौं॥ सम्मे० ॥६॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

शुभ धुप परम अनूप पावन, भाव पावन आचरौं।

सब करमपुंज जलाय दीजे, जोर कर विनती करौं। सम्मे०॥७॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥७॥

बहु फल मंगाय चढ़ाय उत्तम, चारगतिसों निरवरौं।

निहचै मुकतफल देहु मोकौं, जोर कर विनती करौं ॥सम्मे० ॥८॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥८॥

जल गंध अच्छत फूल चरु फल, दीप धूपायन धरौं।
'द्यानत' करो निरभय जगततैं, जोर कर विनती करौं।सम्मे०॥९॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥९॥

जयमाला।

सोरठा—श्रीचौबीसजिनेश, गिरिकैलासादिक नमों।
तीरथमहाप्रदेश, महापुरुषनिरवाणतैं ॥ १ ॥

चौपाई १६ मात्रा।

नमो रिषभ कैलासपहारं। नेमिनाथ गिरनार निहारं ॥
वासुपूज्य चम्पापुर वंदौं। सनमति पावापुर अभिनंदौं ॥२॥
वंदौं अजित अजितपददाता। वंदौं संभव भवदुखघाता ॥
वंदौं अभिनन्दन गणनायक। वंदौं सुमति सुमतिके दायक ॥३॥
वंदौं पदम मुकतिपदमाधर। वंदौं सुपार्श्व आशपासाहार ॥

वंदौं चंद्रप्रभ प्रभुचन्दा। वंदौं सुविधि सुविधिनिधिकन्दा ॥४॥
वंदौं शीतल अघतपशीतल। वंदौं श्रियांस श्रियांस महीतल ॥
वंदौं विमल विमलउपयोगी। वंदौं अनंत अनंतसुखभोगी ॥५॥
वंदौं धर्म धर्मविस्तारा। बंदौं शांति शांतमनधारा ॥
वंदौं कुन्थु कुन्थुरखवालं। वंदौं अरि अरहर गुणमालं ॥६॥
वंदौं मल्लि काममल चूरन। बंदौं मुनिसुव्रत व्रतपूरन ॥
वंदौं नमि जिन नमितसुरासुर। वंदौं पास पास भ्रम जरहर ॥७॥
वीसौं सिद्धभूमि जा ऊपर। सिखरसम्मेद महागिरि भूपर ॥
एकबार बंदै जो कोई। ताहि नरकपशुगति नहिं होई ॥८॥
नरगति नृप सुर शक्र कहावै। तिहुं जग भोग भोगि शिव पावै ॥
विघनविनाशक मंगलकारी। गुणविलास बंदै नरनारी ॥९॥

छन्द घत्ता।

जो तीरथ जावै पाप मिटावै, ध्यावै गावै भगति करै ।
ताको जस कहिये संपति लहिये, गिरिके गुणको बुध उचरै ॥१०॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थङ्करनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

[ अर्घ के बाद विसर्जन करना । ]

---

## समुच्चय चौबीसीपूजा।

छन्द कवित्त ।

वृषभ अजित संभव अभिनन्दन, सुमति पदम सुपास जिनराय ।
चन्द पुहुप शीतल श्रेयांस नमि, वासुपूज पूजितसुरराय ॥
विमल अनंत धरम जस उज्जल, शांतिकुन्थु अर मल्लि मनाय ।
मुनिसुव्रत नमि नेमि पासप्रभु, वर्द्धमानपद पुष्प चढ़ाय ॥१॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् ।
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र मम सन्निहितानि भव भव । वषट् ।

[ चाल—द्यानतरायकृत नन्दीश्वरद्वीपाष्टककी तथा गर्भांराग आदि अनेक चालोंमें ]

मुनिमनसम उज्जल नीर, प्रासुक गन्ध भरा।
भरि कनककटोरी धीर, दीनीं धार धरा॥
चौवीसों श्रीजिनचंद, आनंदकंद सही।
पदजजत हरत भवफंद, पावत मोच्छमही ॥१॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

गोशीर कपूर मिलाय, केशर रंगभरी।
जिनचरनन देत चढ़ाय, भवआताप हरी। चौवीसों० ॥२॥

ॐ ह्रीं वृषभादिवीरान्तेभ्यो भवतापविनाशाय चन्दनं निर्वपामि० ॥

तंदुल सित सोमसमान सुन्दर, अनियारे।
मुकताफलकी उनमान, पुंज धरों प्यारे। चौवीसों० ॥३॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामि० ॥

वरकंज कदंब कुरंड, सुमन सुगन्ध भरे।

जिन अग्र धरौं गुनमंड, कामकलंक हरे। चौवीसों० ॥४॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यः कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामि० ॥

मनमोदनमोदक आदि, सुन्दर सद्य बने।
रसपूरित प्रासुक स्वाद, जजत क्षुधादि हने। चौवीसों० ॥५॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यः क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामि० ॥

तमखंडन दीप जगाय, धारौं तुम आगे।
सब तिमिरमोह छय जाय, ज्ञानकला जागे। चौवीसों० ॥६॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

दशगंध हुताशनमाहिं, हे प्रभु खेवत हों।
मिस धूम करम जरि जाहिं, तुमपद सेवत हों। चौवीसों० ॥७॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति० ॥

शुचि पक्व सरस फल सार, सब रितुके ल्यायो।
देखत दृगमनको प्यार, पूजत सुख पायो। चौवीसों० ॥८॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्य मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामि० ॥

जलफल आठों शुचि सार, ताको अर्घ करों ।
तुमको अरपों भरतार, भव तरि मोच्छ वरों ॥८॥

चौवीसों श्रीजिनचन्द, आनन्दकन्द सही ।
पदजजत हरत भवफन्द, पावत मोच्छ मही ॥८॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतचतुर्विंशतितीर्थङ्करेभ्यः अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामी० ॥

जयमाला ।

दोहा— श्रीमत तीरथनाथपद, माथ नाय हितहेत ।
गाऊं गुणमाला अबै, अजर अमरपद देत ॥१॥

छन्द घत्तानन्द ।

जय भवतमभंजन जनमनकंजन, रंजन दिनमनि स्वच्छकरा ।
शिवमगपरकाशक अरिगननाशक, चौवीसौं जिनराज बरा ॥२॥

छन्द पद्धरी ।

जय रिषभदेव रिषिगन नमंत । जय अजित जीत वसुअरि तुरंत ॥
जय संभव भवभय करत चूर । जय अभिनंदन आनंदपूर ॥ ३ ॥
जय सुमति सुमतिदायक दयाल । जय पद्म पद्मदुति तनरसाल ॥
जय जय सुपास भवपासनाश । जय चंद चंदतनदुतिप्रकाश ॥ ४ ॥
जय पुष्पदंत दुतिदंत सेत । जय शीतल शीतलगुननिकेत ॥
जय श्रेयनाथ नुतसहसभुज्ज । जय वासवपूजित वासुपुज्ज ॥ ५ ॥
जय विमल विमलपददेनहार । जय जय अनंत गुनगन अपार ॥
जय धर्म धर्म शिवशर्म देत । जय शांति शांतिपुष्टी करेत ॥ ६ ॥
जय कुंथु कुंथवादिक रखेय । जय अर जिन वसुअरि छय करेय ॥
जय मल्लि मल्ल हतमोहमल्ल । जय मुनिसुव्रत व्रतशल्लदल्ल ॥ ७ ॥
जय नमि नित वासवनुत सपेम । जय नेमिनाथ वृषचक्रनेम ॥
जय पारसनाथ अनाथनाथ । जय वर्द्धमान शिवनगरसाथ ॥ ८ ॥

घत्तानन्द छन्द ।

चौबीस जिनंदा आनंदकंदा, पापनिकंदा सुखकारी ।
तिन पदजुगचंदा उदय अमंदा, बासववंदा हितकारी ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिचतुर्विंशतिजिनेभ्यो महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

सोरठा—भुक्तिमुक्तिदातार, चौबीसौं जिनराज वर ।
तिनपद मनवचधार, जो पूजै सो शिव लहै ॥ १० ॥

( इत्याशीर्वादः पुष्पांजलिं क्षिपेत । )

---

## अथ सप्तऋषी पूजा ।

छप्पय छन्द ।

प्रथम नाम श्रीमन्व, दुतिय स्वरमन्व ऋषीश्वर ।
तीसर मुनि श्रीनिचय, सर्वसुन्दर चौथो वर ॥
पंचम श्रीजयवान, विनयलालस षष्ठम भनि ।

सप्तम जयमित्राख्य, सर्वचारित्रधाम गनि ॥
ये सातौं चारणऋद्धिधर, करूं तासु पद थापना ।
मैं पूजूं मनवचकायकरि, जो सुख चाहूं आपना ॥

ॐ ह्रीं चारणर्द्धिधर श्रीसप्तर्षीश्वरा! अत्रावतर अवतर संवौषट्। अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठः ठः। अत्र मम सन्निहिता भवत। वषट्।

गीता छन्द।

शुभतीर्थउद्भव जल अनूपम, मिष्ट शीतल लायके।
भव तृषा कंद निकंद कारण, शुद्ध घट भरवायके ॥
मन्वादि चारण ऋद्धिधारक, मुनिनकी पूजा करूं।
ता करें पातक हरें सारे, सकल आनन्द विस्तरूं ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वस्वरमन्वश्रीनिचयसर्वसुन्दरजयवानविनयलालसजयमित्रर्षिभ्यो जलं

श्रीखण्ड कदलीनन्द केशर, मन्द मन्द घिसायके।
तसु गंध प्रसरत दिगदिगन्तर, भर कटोरी लायके ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वस्वरमन्वश्रीनित्र रसर्वसुन्दरजय रानविनयलालसजयमित्रर्षिभ्यो च०

अतिधवल अक्षत खण्डवर्जित, मिष्ट राजन भोगके ।
कलधौत थारा भरत सुन्दर, चुनत शुभ उपयोगके ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

बहु वर्ण सुवरण सुमन आछे, अमल कमल गुलाबके ।
केतकी चम्पा चारु मरुआ, चूने निज कर चावके ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यः पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

पकवान नाना भांति चातुर, रचित शुद्ध नये नये ।
सद मिष्ट लाडू आदि भर बहु, पुरटके थारा लये ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

कलधौत दीपक जड़ित नाना, भरित गोघृतसारसों ।
अति ज्वलित जगमग ज्योति जाकी, तिमिर नाशनहार सो ॥म०॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ६ ॥

दिक्‌चक्र गंधित होत जाकर, धूप दशअंगी कही।
सो लाय मन वच काय शुद्ध, लगायकर खेऊं सही ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

वर दाख खारक अमित प्यारे, मिष्ट पुष्ट चुनायके।
द्रावड़ो दाड़िम चारु पुंगी, थाल भर भर लायके ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यः फलं निर्वपामीतिस्वाहा ॥ ८ ॥

जल गन्ध अक्षत पुष्प चरु वर, दीप धूप सु लावना।
फल ललित आठों द्रव्य मिश्रित, अर्घ कीजे पावना ॥ म० ॥

ॐ ह्रीं श्रीमन्वादिसप्तर्षिभ्यो अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ९ ॥

जयमाल—

त्रिभङ्गी छन्द।

वंदू ऋषिराजा, धर्मजहाजा, निज पर काजा, करत भले। करुणाके धारी, गगनविहारी, दुख अपहारी, भरम दले ॥ काटत जमफन्दा, भविजन वृन्दा, करत अनन्दा, चरणनमे। जो पूजें ध्यावे, मङ्गल गावे, फेर न आवे, भववनमे ॥

पद्धरी छन्द ।

जय श्रीमनु मुनिराजा महंत । त्रस थावरकी रक्षा करन्त ॥ जय मिथ्यातमनाशक पतंग । करुणारसपूरित अङ्ग अङ्ग ॥ १ ॥ जय श्रीसरमनु अकलङ्करूप । पद सेव करन नित अमर भूप ॥ जय पंच अक्ष जीते महान । तप तपत देह कञ्चन समान ॥ २ ॥ जय निचय सप्त तत्वार्थ भास । तप रमातनो तनमे प्रकाश ॥ जय विषय रोध संबोध मान । परणतिके नाशन अचल ध्यान ॥३॥ जय जयहि सर्वसुन्दर दयाल । लखि इन्द्रजालवत जगतजाल ॥ जय तृष्णाहारी रमण राम । निज परणतिमें पायो विराम ॥ ४ ॥ जय आनन्दघन कल्याणरूप कल्याण करन सबको अनूप ॥ जय मदनाशन जयवान देव । निरमद विचरन सब करन सेव ॥५॥ जय जेय विनयलालस अमान सब शत्रु मित्र जानत समान ॥ जै कृशितकाय तपके प्रभाव । छवि छटा उड़ति आनन्ददाय ६ जै मित्र सकल जगके सुमित्र । अनगिनत अधम कीने पवित्र ॥ जै चन्द्रवदन राजीव नयन । कबहू विकथा बोलत न वयन ॥ ७ ॥ जै सातो मुनिवर एक संग । नित गगन गमन करते अभंग जय आये मथुरापुरमंझार । तहं मरी रोगको अति प्रचार ॥ ८ ॥ जय जय तिन चरणोंके प्रसाद । सब मरी देवकृत भई वाद ॥ जय लोक करे निर्भय समस्त । हम नमत सदा तिन जोर हस्त ॥९॥ जय ग्रीष्म ऋतु पर्वत मझार । नित करत अतापन योग सार ॥ जय तृषा परीषह करन जेर । कहु रंच चलत नहि मन सुमेर ॥ १० ॥ जय मूल अठाईस गुणन धार । तप उग्र तपत आनन्द-

कार ॥ जय वर्षाऋतुमें वृक्षतीर । तहं अति शीतल झेलत समीर ॥ ११ ॥ जय शीतकाल चौपथ-मंझार । कै नदी सरोवर तट विचार ॥ जय निवसत ध्यानारूढ होय । रंचक नहिं मटकत रोम कोय ॥ १२ ॥ जय मृतकासन वज्रासनीय । गोदोहन इत्यादिक गनीय ॥ जय आसन नाना भांति धार । उपसर्ग सहत ममता निवार ॥ १३ ॥ जय जपत तिहारो नाम कोय । लख पुत्र पौत्र कुल वृद्धि होय ॥ जय भरे लक्ष अतिशय भंडार । दारिद्रतनो दुख होय छार ॥ १४ ॥ जय चोर अग्नि डांकिनि पिशाच । अरु ईतिभीत सब नसत साच ॥ जय तुम सुमरत सुख लहत लोक । सुर असुर नवत पद देत धोक ॥१५॥

रोला—के सातों मुनिराज महातपलक्ष्मीधारी ।
परम पूज्यपद धरें सकल जगके हितकारी ॥
जो मन वच तन शुद्ध होय सेवै औ ध्यावै ।
सो जन मनरंगलाल अष्ट ऋद्धिनिकों पावै ॥

दोहा—नमन करत चरनन परत, अहो गरीबनिवाज ।
पंच परावर्तननितैं, निरवारौ ऋषिराज ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीसप्तर्षिभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

# अथ शान्तिपाठ भाषा।

चौपाई।

शान्तिनाथ मुख शशि उनहारी। शीलगुणव्रतसंजमधारी ॥
लखन एकसौ आठ विराजैं। निरखत नयन कमलदल लाजैं ॥ १ ॥
पंचमचक्रवर्तिपदधारी। सोलम तीर्थंकर सुखकारी ॥
इन्द्रनरेन्द्रपूज्य जिननायक। नमौं शांतिहित शान्तिविधायक ॥ २ ॥
दिव्य विटप पहुपनकी बरसा। दुन्दुभि आसन वाणी सरसा ॥
छत्र चमर भामण्डल भारी। ये तुव प्रतिहार्य मनहारी ॥ ३ ॥
शान्ति जिनेश शान्ति सुखदाई। जगतपूज्य पूजौं सिर नाई ॥
परमशान्ति दीजे हम सबको। पढैं तिन्हैं, पुनि चार संघको ॥ ४ ॥

वसन्ततिलका—पूजैं जिन्हैं मुकुट हार किरीट लाके।
इन्द्रादिदेव, अरु पूज्य पदाब्ज जाके ॥

सो शान्तिनाथ वरवंशजगत्प्रदीप ।
मेरे लिये करहिं शान्ति सदा अनूप ॥ ५ ॥

इन्द्रवज्रा—संपूजकोंको प्रतिपालकोंको,
यतीनको औ यतिनायकोंको ।
राजा प्रजा राष्ट्र सुदेशको ले,
कीजे सुखी हे जिन, शान्तिको दे ॥ ६ ॥

स्रग्धरा—होवै सारी प्रजाको सुख, बलयुत हो धर्मधारी नरेशा ।
होवै वर्षा समैपै, तिलभर न रहै व्याधियोंका अन्देशा ॥
होवै चोरी न जारी, सुसमय वरतै, हो न दुष्काल मारी ।
सारे ही देश धारैं जिनवरवृषको, जो सदा सौख्यकारी ॥७॥

दोहा—घातिकर्म जिन नाश करि, पायो केवलराज ।
शांति करैं सो जगतमें, वृषभादिक जिनराज ॥८॥

मन्दाक्रान्ता—शास्त्रोंका हो पठन सुखदा, लाभ सत्संगतीका ।
सद्वृत्तोंके सुगुन कहके, दोष ढांकूं सभोका ॥
बोलूं प्यारे बचन हितके, आपका रूप ध्याऊं ।
तौलौं सेऊं चरन जिनके, मोक्ष जौलौं न पाऊं ॥९॥

आर्या ।

तुवपद मेरे हियमें, ममहिय तेरे पुनीत चरणोंमें ।
तब लों लीन रहों प्रभु, जब लों पाया न मुक्तिपद मैंने ॥१०॥
अक्षरपद मात्रासे, दूषित जो कछु कहा गया मुझसे ।
क्षमा करो प्रभु सो सब, करुणाकरि पुनि छुड़ाहु भवदुखसे॥११॥
हे जगबन्धु जिनेश्वर, पाऊं तव चरणशरणबलिहारी ।
मरणसमाधि सुदुर्लभ, कर्मोंका क्षय सुबोध सुखकारी॥ १२॥

परिपुष्पांजलिं क्षिपेत् ।

## विसर्जनपाठ।

दोहा—विन जाने वा जानके, रही टूट जो कोय।
तुव प्रसादतैं परमगुरु, सो सब पूरन होय ॥ १ ॥
पूजनविधि जानों नहीं, नहिं जानों आह्वान।
और विसर्जन हू नहीं, क्षमा करो भगवान ॥ २ ॥
मंत्रहीन धनहीन हूं, क्रियाही[illegible] जिनदेव।
क्षमा करहु राखहु मुझे, देहु चरणकी सेव ॥ ३ ॥
आये जो जो देवगन, पूजे भक्तिप्रमान।
सो अब जावहु कृपाकर, अपने अपने थान ॥ ४ ॥

समाप्त